# बुनाई परिशिष्ट

# 1 लहरदार नमूने वाला स्वेटर

सामग्री : 150 ग्राम जामुनी, 150 ग्राम गुलाबी रंग का ऊन, 10 व 12 नं. की सलाइयां, स्वेटर सीने की सूई.

अगला हिस्सा : 12 नं. की सलाई पर 90 फं. डाल कर जामुनी रंग के ऊन से 1 फं. सी, 1 फं. उ. का 5 सें.मी. लंबा बार्डर बुनें. 10 नं. की सलाई लगा कर 11 फं. बढ़ाएं. इस नमूने के लिए 15+11 फं. की आवश्यकता होती है. नमूना इस प्रकार बुनें :

पहली सलाई : गुलाबी रंग के ऊन से पूरी सीधी बुनें.

दूसरी सलाई : गुलाबी रंग के ऊन से, 1 फं. सी.,* 9 फं. उ., 6 फं. सी.*, चिह्न * से * तक अंतिम 10 फं. रहने तक दोहराएं, 10 फं. उ. बुनें.

तीसरी सलाई : जामुनी रंग के ऊन से (1 फं. सी., 1 फं. बिना बुना उतारें) 5 बार, * 6 फं. सी. (1 फं. बिना बुना उतारें, 1 फं. सी.) 4 बार 1 फं. बिना बुना उतारें *. चिह्न * से * तक अंतिम 1 फं. रहने तक दोहराएं, 1 फं. सी. बुनें.

चौथी सलाई : जामुनी रंग के ऊन से 1 फं. सी. (1 फं. बिना बुना, 1 फं. उ.) 4 बार बुनें, 1 फं. बिना बुना उतारें, 6 फं. सी. * (1 फं. बिना बुना उतारें, 1 फं. उ.) 4 बार बुनें, 1 फं. बिना बुना उतारें, 6 फं. सी. *. चिह्न * से * तक 10 फं. रहने तक बुनें. 10 फं. में (1 फं. बिना बुना उतारें, 1 फं. उ. बुनें) 5 बार.

5वीं व छठी सलाई : पहली व दूसरी सलाई की तरह बुनें.

7वीं सलाई : जामुनी रंग के ऊन से 2 फं. सी. (1 फं. बिना बुना उतारें, 1 फं. सी.) 3 बार बुनें, 1 फं. बिना बुना उतारें, * 6 फं. सी. (1 फं. बिना बुना उतारें, 1 फं. सी.) 4 बार बुनें, 1 फं. बिना बुना उतारें *. चिह्न * से * तक 2 फं. रहने तक बुनें, 2 फं. सी. बुनें.

8वीं सलाई : जामुनी रंग के ऊन से 2 फं. सी. * (1 फं. बिना बुना उतारें, 1 फं. उ.) 4 बार बुनें. 1 फं. बिना बुना उतारें, 6 फं. सी. *. चिह्न * से * तक 9 फं. रहने तक बुनें, 9 फं. में (1 फं. बिना बुना उतारें, 1 फं. सी.) 3 बार बुनें, 1 फं. बिना बुना उतारें, 2 फं. उ. बुनें.

9वीं सलाई : गुलाबी रंग के ऊन से पूरी सीधी बुनें.

10वीं सलाई : गुलाबी रंग के ऊन से 2 फं. सी., 9 फं. उ., * 6 फं. सी., 9 फं. उ. *. चिह्न * से * तक बुनें.

11वीं सलाई : जामुनी रंग के ऊन से (1 फं. सी., 1 फं. बिना बुना उतारें) 4 बार बुनें, * 6 फं. सी. (1 फं. बिना बुना उतारें, 1 फं. सी.) 4 बार बुनें, 1 फं. बिना बुना उतारें *. चिह्न * से * तक 3 फं. रहने तक बुनें, 3 फं. सी. बुनें.

12वीं सलाई : जामुनी रंग के ऊन से 3 फं. सी. (1 फं. बिना बुना उतारें, 1 फं. सी.) 4 बार बुनें. 1 फं. बिना बुना उतारें, 6 फं. सी. *. चिह्न * से * तक 8 फं. रहने तक बुनें. (1 फं. बिना बुना उतारें, 1 फं. सी.) 4 बार बुनें.

## संकेत चिह्न

*फं.–फंदा, फंदे, फंदों; सी.–सीधा; उ.–उलटा; सें.मी.–सेंटीमीटर; नं.–नंबर; रि. स्टा. स्टि.–रिवर्स स्टाकिंग स्टिच (आगे की तरफ उलटी, पीछे की तरफ सीधी सलाई); स्टा. स्टि.–स्टाकिंग स्टिच (एक सलाई सीधी, एक सलाई उलटी); क्रा. स्टि.–क्रास स्टिच; गा. स्टि.–गार्टर स्टिच (प्रत्येक सलाई में सभी फंदे सीधे); मौ. स्टि.–मौस स्टिच (सीधे फंदे के ऊपर सीधा फंदा); सिं.रि.–सिंगल रिब (प्रत्येक सलाई में एक फंदा सीधा व एक फंदा उलटा के क्रम में); ड.क्रो.–डबल क्रोशिया; ट्रे.–ट्रेबल; चे.–चेन; स्लि.स्टि.–स्लिप स्टिच; फ्रें.ना.–फ्रेंच नाट.*

13वीं सलाई : गुलाबी रंग के ऊन से पूरी सलाई सीधी बुनें.

14वीं सलाई : गुलाबी रंग के ऊन से 3 फं. सी., * 9 फं. उ., 6 फं. सी. *. चिह्न * से * तक 8 फं. रहने तक बुनें, 8 फं. उ. बुनें.

15वीं सलाई : जामुनी रंग के ऊन से 2 फं. सी. ( 1 फं. बिना बुना उतारें, 1 फं. सी. ) 2 बार बुनें, 1 फं. बिना बुना उतारें, * 6 फं. सी. ( 1 फं. बिना बुना उतारें, 1 फं. सी. ) 4 बार बुनें, 1 फं. बिना बुना उतारें *. चिह्न * से * तक 4 फं. रहने तक बुनें. 4 फं. सी. बुनें.

16वीं सलाई : जामुनी रंग के ऊन से 4 फं. सी. ( 1 फं. बिना बुना उतारें, 1 फं. उ. ) 4 बार बुनें. 1 फं. बिना बुना उतारें, 6 फं. सी. बुनें *. चिह्न * से * तक 7 फं. रहने तक बुनें ( 1 फं. बिना बुना उतारें, 1 फं. उ. ) 2 बार बुनें, 1 फं. बिना बुना उतारें, 2 फं. उ..

17वीं सलाई : गुलाबी रंग के ऊन से पूरी सीधी बुनें.

18वीं सलाई : गुलाबी रंग के ऊन से 4 फं. सी., * 9 फं. उ., 6 फं. सी. *. चिह्न * से * तक 7 फं. रहने तक बुनें, 7 फं. उ. बुनें.

19वीं सलाई : जामुनी रंग के ऊन से ( 1 फं. सी., 1 फं. बिना बुना उतारें ) 3 बार बुनें, * 6 फं. सी. ( 1 फं. बिना बुना उतारें, 1 फं. सी. ) 4 बार बुनें, 1 फं. बिना बुना उतारें *. चिह्न * से * तक 5 फं. रहने तक बुनें, 5 फं. सी. बुनें.

20वीं सलाई : जामुनी रंग के ऊन से 5 फं. सी. ( 1 फं. बिना बुना उतारें, 1 फं. उ. ) 4 बार बुनें, * 1 फं. बिना बुना उतारें, 6 फं. सी. *. चिह्न * से * तक बुनें ( 1 फं. बिना बुना उतारें, 1 फं. उ. ) 3 बार बुनें.

21वीं सलाई : गुलाबी रंग के ऊन से पूरी सीधी बुनें.

22वीं सलाई : गुलाबी रंग के ऊन से 5 फं. सी., * 9 फं. उ., 6 फं. सी. *. चिह्न * से * तक बुनें, 6 फं. उ. बुनें.

23वीं व 24वीं सलाई : जामुनी रंग के ऊन से 15वीं व 16वीं सलाई की तरह बुनें.

25वीं व 26वीं सलाई : गुलाबी रंग के ऊन से पहली व 18वीं सलाई की तरह बुनें.

27वीं व 28वीं सलाई : जामुनी रंग के ऊन से 11वीं व 12वीं सलाई की तरह बुनें.

29वीं व 30वीं सलाई : गुलाबी रंग के ऊन से पहली व 14वीं सलाई की तरह बुनें.

31वीं व 32वीं सलाई : जामुनी रंग के ऊन से 7वीं व 8वीं सलाई की तरह बुनें. इन्हीं 32 सलाइयों को बुनते हुए 32 सें.मी. लंबाई करें. ऊपर का पूरा हिस्सा जामुनी रंग के ऊन से बुनें. सीधी व उलटी तरफ से सीधी सलाई ही बुनें.

मुड्ढों की घटाई : 5,3,2,1 के क्रम से फं. घटाएं.

गला : बीच का 1 फं. बंद करें. इस के बाद दोनों हिस्से अलगअलग बुनें व कुल लंबाई 48 सें.मी. बुनें. गले में अंदर की तरफ 14-14 फं. बंद करें व बाकी फं. कंधों के लिए रहने दें.

पिछला हिस्सा : अगले हिस्से की तरह शुरू कर के बार्डर बुनें. पिछला हिस्सा सीधीसीधी सलाइयों में ही बुनें. 2 सलाइयां गुलाबी रंग के ऊन से व 2 सलाइयां जामुनी रंग के ऊन से बुनें. इसी तरह बुनते हुए लंबाई पूरी करें व बीच के 29 फं. एकसाथ बंद करें. बाकी के फं. अगले हिस्से के साथ मिला कर बंद कर दें.

बांह : जामुनी रंग के ऊन से 40 फं. डाल कर 1 फं. सी., 1 फं. उ. का 5 सें. मी. लंबा बार्डर बुनें. 2 सलाइयां सीधी गुलाबी रंग के ऊन से व 2 सलाइयां सीधी जामुनी रंग के ऊन से बुनें. प्रत्येक चौथी सलाई में दोनों तरफ 1-1 फं. बढ़ाते हुए कुल 96 फं. करें. कुल लंबाई 25 सें.मी. करें. मुड्ढों के लिए 5,3,2,1 के क्रम से दोनों तरफ फं. घटाएं. फिर 2-2 फं. एकसाथ घटाते हुए मुड्ढों की लंबाई पूरी करें. दूसरी बांह भी इसी तरह पूरी करें. गले के खुले हिस्से को मोड़ कर 1-1 टांका लगाएं व स्वेटर की सिलाई करें.

# 2 मेहंदी रंग का डिजाइनदार स्वेटर

सामग्री : 350 ग्राम मेहंदी, 300 ग्राम पीले रंग का ऊन, 8 व 10 नं. की 1 जोड़ी सलाइयां, स्वेटर सीने की सूई.

विधि : अगला हिस्सा : बार्डर के लिए 10 नं. की सलाई पर 100 फं. डाल कर 1 फं. उ., 1 फं. सी. की रिब में 56 सलाइयों का बार्डर बुनें. फिर 8 नं. की सलाई लगा कर पीले रंग के ऊन से 25 फं. बराबर बढ़ा कर स्टा. स्टि. में 12 सलाइयां बुनें. अगली 14 सलाइयां ग्राफ नं. 1 की सहायता से बुनें, फिर 12 सलाइयां स्टा. स्टि. में पीले रंग के ऊन से बुनें. फिर मेहंदिया रंग के ऊन से 4 सलाइयां स्टा. स्टि. में बुनें, फिर 8 सलाइयां ग्राफ नं. 2 की सहायता से बुन कर 14 सलाइयां स्टा. स्टि. में मेहंदी रंग के ऊन से बुनें. फिर ग्राफ नं. 2 की तरह 8 सलाइयां बुनें और 4 सलाई प्लेन बुन लें. अब पीले रंग के ऊन से 12 सलाइयां स्टा. स्टि. की बुन कर 6 सलाई ग्राफ नं. 3 की तरह बुनें. ग्राफ नं. 3 की पहली सलाई में ही गले की पट्टी के लिए बीच में 10 फं. घटाने हैं. इस के बाद का नमूना 2 भागों में बनेगा. दोनों तरफ अलगअलग ऊन के गोले लगा लें. ग्राफ नं. 3 बुनने के बाद 12 सलाइयां स्टा. स्टि. की पीले रंग के ऊन से बुनें. इस के बाद मेहंदिया रंग के ऊन से 4 सलाइयां प्लेन बुन कर ग्राफ नं. 4 बुनें, फिर मेहंदी रंग के ऊन से प्लेन बुनें. यहां दोनों ओर गले की छंटाई करनी है. गले की छंटाई के बाद 3 इंच प्लेन बुनें.

गले की घटाई : दोनों ओर 3,2,2,1 के क्रम में फं. घटाने हैं.

पिछला हिस्सा : पिछला हिस्सा अगले हिस्से के समान बुना जाएगा. इस में गले की पट्टी के लिए बीच में 10 फं. नहीं घटाने हैं.

बाजू : 10 नं. की सलाई पर पीले रंग के ऊन से 50 फं. डाल कर 1 फं. उ., 1 फं. सी. की रिब में 8 सलाइयां बुनें. फिर मेहंदी रंग के ऊन से 18 सलाइयां रिब में बुनें. इस के बाद फिर पीले रंग के ऊन से इसी प्रकार रिब में 8 सलाइयां बुन कर बार्डर पूरा कर लें. इस प्रकार बाजू में बार्डर 34 सलाइयों का बुना जाएगा. इस के बाद 8 नं. की सलाई पर मेहंदी रंग का ऊन लगा कर बराबर से 12 फं. बढ़ा लें. फिर सारी बाजू मेहंदी रंग के ऊन से स्टा. स्टि. में बुनी जाएगी. हर छठी सलाई पर दोनों ओर 1-1 फं. बढ़ाती



1



2

3



4



जाएं. बाजू में बार्डर से ऊपर कुल 128 सलाइयां बुनी जाएंगी. फिर 1 नं. बड़ी सलाई से बाजू के सारे फं. घटा दें.

गला : गले की पट्टी के लिए 10 नं. की सलाई पर मेहंदी रंग के ऊन से 10 फं. उठा कर 1 फं. उ., 1 फं. सी. की रिब बुनें. पट्टी में कुल 36 सलाइयां बुनी गई हैं. फिर 1 फं. उ., 1 फं. सी. में ही पट्टी के 10 फं. घटा दें. पट्टी को पल्लों के साथ सिल दें. दूसरे पल्ले की पट्टी के लिए इस के नीचे से 10 फं. उठा कर 1 फं. उ., 1 फं. सी. की रिब में फिर 36 सलाइयां बुनें.इसे भी दूसरी पट्टी के साथ सिल दें. फिर गले के फं. इस प्रकार उठाएं : दोनों ओर गोलाई में 30-30 फं. व पीछे 44 फं. उठाएं. पीले रंग के ऊन से 1 फं. सी., 1 फं. उ. की रिब में 12 सलाई बुन कर मेहंदी रंग का ऊन लगा कर अगली 12 सलाइयां बुन लें. फिर पीले रंग का ऊन लगा कर बाकी की 12 सलाइयां बुन कर इसी प्रकार से सारे फं. घटा दें.

स्वेटर सीने की सूई ले कर बाजू को कंधों पर जोड़ कर दोनों पल्लों और बाजू की सिलाई कर दें.

## 3 'V' गले का गाजरी कार्डिगन

सामग्री : 200 ग्राम गाजरी रंग का ऊन, 6 बटन उसी रंग के, 10 व 12 नं. की सलाइयां, स्वेटर सीने की सूई.

विधि : आगे से खुला होने के कारण आगे के 2 भाग और पीछे का भाग बुना जाएगा. बटनपट्टी चाहे तो साथ में बुन लें, चाहे तो अलग से बुन कर सिलाई कर लें.

आगे के एक हिस्से में 64 फं. डाल कर 1 फं. उ., 1 फं. सी., 12 नं. की सलाई से 6 सें.मी. लंबा बार्डर बुन जाने के बाद 10 नं. की सलाई से नमूना बुनें. 8 फं. बटनपट्टी के लिए रख कर 56 फं. में नमूना बुनें.

नमूना बुनने की विधि : उलटी तरफ जैसे फं. दिखें वैसे बुनें (यानी 2 फं. सी., 3 फं. उ.).

पहली सलाई : 2 फं. उ., ऊन आगे कर के 2 फं. एकसाथ सी. बुनें (यानी 2 फं. के 2), 2 फं. उ., पूरी सलाई इसी प्रकार से बुनें.

तीसरी सलाई : 2 फं. उ., 1 फं. सी., ऊन आगे कर के 2 फं. एकसाथ सी. बुनें, 2 फं. उ..

उलटी सलाई बुन लें, 4 सलाइयों की बुनाई है. इसी प्रकार से बुनाई को दोहराते हुए 37 सें.मी. लंबा बुन जाने के बाद एकसाथ गले व मुड्ढे की घटाई लें. 'V' गला होने के कारण साथ में ही घटाई लें.

मुड्ढे व गले की घटाई : गले की तरफ से 2 फं. का 1 कर लें. प्रत्येक चौथीचौथी सलाई में फं. घटाते जाएं, मुड्ढे की घटाई 4,3,2,1 के क्रम से घटाएं. गले की तरफ से फं. घटाते हुए कुल 51 सें.मी. लंबा बुन लें.

आगे का दूसरा भाग भी इसी प्रकार से बुनें.

पिछला हिस्सा : 100 फं. 12 नं. की सलाई में डाल कर 1 फं. सी, 1 फं. उ., बार्डर 6 सें.मी. लंबा बुन जाने के बाद 10 नं. की सलाई से नमूना बुनते हुए मुड्ढे की घटाई ले कर 51 सें.मी. लंबा बुन जाने के बाद कंधे आगे के हिस्से से जोड़ कर बीच के गले के फं. बंद कर लें.

बाजू : 12 नं. की सलाई में 46 फं. डाल कर 6 सें.मी. लंबा बार्डर बुन जाने के बाद 10 नं. की सलाई से नमूना बुनें. साथ ही बाजू के दोनों तरफ चौथीचौथी सलाई में 1-1 फं. बढ़ाते हुए 40 सें.मी. लंबा बुन जाने के बाद मुड्ढे की घटाई लें.

मुड्ढे की घटाई : मुड्ढे की घटाई 4,3,2,1,1 के क्रम से घटाएं. उस के बाद शुरू और आखिर में 1-1 फं. घटाते हुए 46 सें.मी. लंबा बुन जाने के बाद सभी फं. बंद कर लें.

दोनों बाजू बुन लें, बटनपट्टी और

बटन टांक लें. बटनपट्टी पर एक तरफ थोड़ीथोड़ी दूरी पर बटन के लिए छेद बना लें.

## 4 दो रंग का आकर्षक स्वेटर

सामग्री : 200 ग्राम नीला, 150 ग्राम क्रीम रंग का ऊन, 9 व 11 नं. की सलाइयां, स्वेटर सीने की सूई.

विधि : इस स्वेटर का डिजाइन लंबाई में कम व चौड़ाई में अधिक बढ़ता है अतः फं. कम ही डालें.

पिछला हिस्सा : नीले रंग के ऊन से 11 नं. सलाई पर 84 फं. डालें. यदि स्वेटर छोटा या बड़ा बनाना है तो 3 से विभाजित होने वाली संख्या में ही फं. डालें.

बार्डर का डिजाइन : 1 सी., 2 उ....

उलटी सलाई में भी 1 सी., 2 उ....

8 सें.मी. लंबा बार्डर बुनने के बाद 1 फं. बढ़ा कर 85 फं. कर लें तथा 9 नं. की सलाई लगा लें.

बुनाई : सीधी सलाई : * 5 सी. सादा, 5 सी. * 2 बार ऊन लपेट कर चिह्न * से * तक दोहराते हुए पूरी सलाई बुनें.

उलटी सलाई : जो फं. सादे बुने है. उन्हें उलटा बुनें तथा जो 2 बार लपेट कर बुने हैं उन्हें सीधा बुनें.

हर 2 सलाई के बाद रंग बदल लें तथा अगली बुनाई पहली के बीचबीच में डलेगी, सादा फं. के ऊपर 2 बार लपेट कर व 2 बार लपेटे फं. के ऊपर सादा.

जितना लंबा स्वेटर आप बनाना चाहें उस से 20 सें.मी. कम रह जाए तो मुड्ढे घटा दें.

मुड्ढों की घटाई : 4,3,2,1,1 के क्रम से 11-11 फं. दोनों ओर से घटा दें.

जब स्वेटर कुल लंबाई से 5 सें.मी. कम रह जाए तो क्रीम रंग का ऊन तोड़ कर

अगला हिस्सा : बिलकुल पिछले हिस्से की तरह बनेगा. यह स्वेटर आगे व पीछे से एक समान बनेगा. किसी भी तरफ से इसे पहना जा सकता है.

बांहें : 42 फं. 11 नं. की सलाई पर डाल कर 1 फं. सी., 2 फं. उ. का बार्डर बुनें. 9 नं. की सलाई लगा कर बुनाई डालना शुरू कर दें. बांह की लंबाई 48 सें.मी. होने तक फं. बढ़ा कर 70 कर लें फिर घटाई शुरू करें. शुरू में 4,3 फिर अंत तक 2,2,2,2 के क्रम से घटाते जाएं. कुल लंबाई 56 सें. मी. होने पर बचे हुए फं. बंद कर दें.

मेकअप : इस में गले के लिए कोई घटाई नहीं करनी है. आगे व पीछे के भागों के दोनों किनारों के 12-12 फं. कंधों पर जोड़ दें तथा बीच के फं. को अलगअलग बंद कर दें. सफाई से स्वेटर की सिलाई कर दें, बांहें जोड़ दें.

## 5 क्रीम और लाल रंग का स्वेटर

सामग्री : 200 ग्राम हलका भूरा रंग, 200 ग्राम ईंट जैसे लाल रंग का ऊन व 50 ग्राम सफेद ऊन, 9 नं. की लंबी सलाइयां, 1 सफेद मोटिफ, 10 नं. की सलाइयां, स्वेटर सीने की सूई.

विधि : यह स्वेटर बाईं आस्तीन से शुरू हो कर दाईं आस्तीन पर खत्म होगा. बीच का भाग आड़ा ही बुना जाएगा.

10 नं. की सलाई पर 55 फं. डाल कर रिब बार्डर 3 इंच लंबाई का बुन लें. अब एक ही सलाई में 10 फं. बढ़ा कर सफेद ऊन लगा कर 9 नं. की सलाई से सीधीउलटी 8 सलाइयां बुनें. फिर भूरे रंग के ऊन से 8 सलाइयां बुनें. इस के बाद लाल ऊन से 8 सलाई पीछे से सीधी बुनें कि सामने को उलटी आएं. इन तीनों रंगों

को लगाने के बीच में प्रत्येक 5वीं सलाई पर दोनों ओर 1-1 फं. बढ़ाती रहें. रंगों व फं. बढ़ाने का क्रम इसी तरह जारी रखते हुए आस्तीन की कुल लंबाई 21.5 इंच कर लें. तब तक 120 फं. हो जाएंगे. अब आधे 60 फं. स्टिच होल्डर पर रख दें.

अगला हिस्सा : सामने के हिस्से के लिए 85 फं. एकसाथ सलाई पर बढ़ा लें. अब इन (60+85) फं. को रस्ट कलर से 6 इंच तक बुनें. अब आगे का गला घटाएं.

एक ही सलाई में 18 फं. घटा दें. अब 3,3,2,1,1 के क्रम में फं. घटाएं. भूरा रंग बदल लें व प्लेन बुनें.

आस्तीन से कुल लंबाई 10 इंच होने पर 4-5 सलाई और बुनें, फिर फं. बढ़ाने का क्रम अपनाएं (1,1,2,3,3,18). इस प्रकार यह गोल गले का आकार बनेगा. अब 6 इंच तक सादा बुनें.

आगे के भाग के लिए बढ़ाए गए 85 फं. एकसाथ घटा दें व दूसरी ओर आस्तीन के लिए 60 फं. बढ़ा लें. अब चित्रानुसार भूरे, सफेद व लाल रंग का क्रम अपनाते हुए आस्तीन बुनें.

प्रत्येक 5वीं सलाई पर दोनों ओर से 1-1 फं. घटाते हुए 55 फं. तक ले आएं. अब 10 नं. की सलाइयां लगा कर रिब बार्डर भूरे रंग में बना लें.

पिछला हिस्सा : इस के लिए दाईं आस्तीन में स्टिच होल्डर के फं. उतार कर नीचे की ओर 85 फं. बढ़ा लें. इस में आगे के भाग के अनुसार रंग के क्रम का ध्यान रखें व सादा बुनती रहें.

चौड़ाई पूरी होने पर 85 फं. घटा दें व 60 फं. बाईं आस्तीन के लिए बढ़ाए गए 60 फं. से सफाई से इस प्रकार जोड़ें कि जोड़ नजर न आए. कंधे भी इसी प्रकार सफाई से जोड़ें व लाल रंग से गले की डबल पट्टी बनाएं.

नीचे की ओर 10 नं. की सलाई से 115 फं. उठा कर 3 इंच का रिब बार्डर बनाएं. साइडों की सिलाई करें व चित्रानुसार मोटिफ लगा दें.

## 6 बादाम वाला स्वेटर

सामग्री : 250 ग्राम बादामी, 100 ग्राम स्लेटी रंग का ऊन, 8 व 10 नं. की सलाइयां, 12 नं. की गला बुनने की 4 सलाइयां, स्वेटर सीने की सूई.

विधि : अगला हिस्सा : 10 नं. की सलाई पर बादामी रंग के ऊन से 90 फं. डाल कर 1 फं. सी., 1 फं. उ. का 5 सें. मी. लंबा बार्डर बुनें. 8 नं. की सलाई लगा कर 4 फं. बढ़ाएं व नमूना बुनें. नमूने के लिए फं. को इस तरह विभक्त करें : 10 फं. सी., 3 फं. उ., 4 फं. सी., 3 फं. उ., 3 फं. सी., 48 फं. में बादाम का नमूना बुनें. 3 फं. सी., 3 फं. उ., 4 फं. सी., 3 फं. उ., अंत में 10 फं. सी. बुनें. उलटी सलाई में बीच के 48 फं. को छोड़ कर सभी फं. उ. बुनें. बादाम का नमूना इस तरह बुनें :

पहली सलाई : * 1 फं. उ., ऊन आगे की तरफ रख कर 1 फं. सी., 4 फं. उ.*. चिह्न * से * तक बुनें.

दूसरी सलाई : * 4 फं. सी., 2 फं. उ., 1 फं. सी.*. चिह्न * से * तक बुनें.

तीसरी सलाई : * 1 फं. उ., ऊन आगे की तरफ रख कर 2 फं. सी., 4 फं. उ. *. चिह्न * से * तक बुनें.

चौथी सलाई : * 4 फं. सी., 3 फं. उ., 1 फं. सी.*. चिह्न * से * तक बुनें.

5वीं सलाई : *1 फं. उ., ऊन आगे की तरफ रख कर 3 फं. सी., 4 फं. उ *. चिह्न * से * तक बुनें.

छठी सलाई : * 4 फं. सी., 4 फं. उ., 1 फं. सी. *. चिह्न * से * तक बुनें.

7वीं सलाई : *1 फं. उ., 2 फं. सी., 2 फं. का 1 फं. सी. बुनें, 4 फं. उ.*. चिह्न * से * तक बुनें.

8वीं सलाई : चौथी सलाई की तरह बुनें.

9वीं सलाई : * 1 फं. उ., 1 फं. सी., 1 इकट्ठा जोड़ा, 4 फं. उ.*. चिह्न * से *

## जाली [illegible] दोरंगी बेबी फ्राक

सामग्री : 150 ग्राम हलका जामुनी, 100 ग्राम हलका गुलाबी रंग का ऊन, 8 नं. की सलाइयां, क्रोशिया, स्वेटर सीने के लिए सूई.

विधि : यह नमूना 13 फं. पर तैयार होता है और एक ही सलाई में बनता है. इसे 4 जोड़े और 4 जाली वाला नमूना कहते हैं. इस नमूने को शुरू करते समय 2 जाली पहले और 2 जाली आखिर में लेते हैं. इस से नमूना तिरछा नहीं हो पाता.

पिछला हिस्सा : 8 नं. की सलाई पर 79 फं. डालें. इस में बार्डर नहीं [illegible]नते, सीधे बुनाई ही डालते हैं. पहली सल[illegible]ई में शुरू का पहला फं. सी.. अब ऊन आगे कर के सी. फं. बुनें. (इस प्रकार जाली बन जाएगी) ऐसा 2 बार करें. अब 4 जोड़े उलटे बुनें (8 फं. के 4) अब 4 जाली के (4 के 8) करें.

इसी प्रकार पूरी सलाई बुन लें. उ. सारी उ. बुनें. अब 1 सीधी, 1 उलटी 5वीं सलाई में फिर इसी प्रकार बुनाई डलेगी.

मुड्ढे तक 20 सें.मी. लंबाई करने के बाद दोनों तरफ 3-3 फं. और बीच में समान दूरी पर 10 फं. घटा दें. अब इसे अलग रख दें, क्योंकि ये सब अगले हिस्से, बाजू, पिछले हिस्से, सब इकट्ठे योक में बुने जाते हैं.

अगला दायां हिस्सा : इस में पट्टी भी साथ बुनी जाएगी. उस के लिए हमें 6 फं. अलग से लेने पड़ेंगे. 40 फं. आगे के, 6 फं. पट्टी के कुल 46 फं. डालें. पट्टी के 6 फं. बिलकुल दोनों तरफ से सीधेसीधे बुनते हुए, पिछले हिस्से की भांति बुनाई डालते हुए 20 सें.मी. तक बुनें. मुड्ढे की तरफ 3 फं. व बीच में समान दूरी पर 5 फं. घटाएं.

इसी प्रकार बायां हिस्सा भी बुन लें.

बाजू : 32 फं. डालें. शुरू के 3 फं. सीधे फिर बुनाई. 1 फं. सी., 2 जाली, 4 उ. जोड़े, 4 जाली से 8 बनाते हुए. फिर 4 उ. जोड़े. अब 2 जाली अंत के 3 सीधे. उ. सारी उ., तीसरी व चौथी सीधी व उलटी बुनें. 5वीं सलाई पर रंग बदलते हुए इसी प्रकार से बुनाई डालते हुए 20 सें.मी. तक बुनें. शुरू और अंत में 3-3 फं. घटाएं. इसी प्रकार दूसरी बांह भी बनाएं.

योक : पहले दायां अगला हिस्सा, एक बाजू, पिछला हिस्सा, दूसरी बाजू, बायां अगला हिस्सा, इस क्रम से सभी फं. एक ही सलाई में कर लें. अब सारी सलाइयां सीधीसीधी ही बुनी जाएंगी.

2 सलाई बुनने के बाद तीसरी सलाई में समान दूरी पर 30 फं. घटा लें. इसी प्रकार हर 8 सलाइयां बुनने के बाद 30 फं. समान दूरी पर घटाते हुए 15 सें.मी. होने तक बुन लें. अंत में पट्टियों के फं. व 60 फं. रह जाएंगे. वे 11 नं. की सलाई कर गले की पट्टी बुन लें व बंद कर दें.

नोट : शुरू में जामुनी रंग से शुरू करना है व हर चौथी सलाई के बाद रंग बदल कर पट्टियां डालते हुए बुनाई करनी है.

मोजे : जामुनी रंग के ऊन से 36 फं. डाल कर बाजू के समान इधरउधर, सीधे व बीच में बुनाई डालते हुए दोनों रंगों से बुन लें. आगे एड़ी व पंजा जिस प्रकार से बनाना चाहें, बना लें. रिबन या क्रोशिए की डोरी बुन कर डाल लें.

टोपी : जामुनी रंग के ऊन से 79 फं. डाल कर 15 सें.मी. बुनाई बुन लें, आधेआधे फं. कर बीच में से बंद कर दें. नीचे क्रोशिए से पट्टी बना कर डोरी या रिबन डाल दें. ●

### बुनाई परिशिष्ट की लेखिकाएं

*राधा अग्रवाल, वीणा गुप्ता, प्रीता सिंह, सुधा जुरियासिंघानी, उर्मिला भटनागर, वंदना गुप्ता, सुनीता शर्मा, श्वेता अग्रवाल.*

